गाँवों में जाति-पाँति के नाना प्रकार के भेद-भाव पनप गये हैं, अब वे द्विज-अद्विज, सवर्ण-असवर्ण के खेमों में बँट गये हैं। हिन्दुओं को सिखों और बौद्धों से अलग बताया जाने लगा है, इस प्रकार भेद-भाव की गहरी लकीरें गाँवों में खींची गई हैं ।। १३ ।।

स्वतन्त्रता के बाद नेताओं ने राजनीतिक यज्ञ के लिए ऐसी भयंकर आग जलायी, कि जिसमें (गाँवों में विद्यमान) शान्ति, सहिष्णुता, सज्जनता, सद्भाव पर आधारित सुख, भाईचारा, पारस्परिक सहयोग की प्रवृत्ति, विनम्रता, प्रज्ञा और विवेक की भावना—ये सभी गुण जलकर खाक हो गये ।। १४ ।।

चुनावों में नेता गाँव को मनमाने ढंग से लूट रहे हैं, पटवारी और पुलिस के सिपाही भी गाँव को उन्मुक्तरूप से लूट रहे हैं। पढ़े-लिखे युवक गाँवों से पलायन कर रहे हैं। जो गाँव (कभी) स्वर्ग लगते थे, वे अब नरक से भी बदतर हालत में हैं ।। १५ ।।

(जीविका के लिए) घर से निकल कर जाते हुए तरुण ने बार-बार अपनी प्रिया की ओर निहारकर कहा—'प्रिये ! गाँव में जीविका-प्राप्ति की कोई संभावना न होने से मुझे तुम्हारा साथ छोड़कर बरबस परदेश जाना पड़ रहा है, लेकिन शीघ्र ही मैं फिर वापस तुम्हारे पास लौटूंगा।' इसे सुनकर वह युवती देर तक चुपचाप उसकी ओर देखती रही ।। १६ ।।

माता-पिता, भाई-बहन, दूसरे रिश्ते-नातेदार और गाँव के युवक तथा बूढ़े भी दुर्ललित स्नेह-दृष्टि से, आँखों में आँसू भरे हुए उस समय गाँव के ऊगड़-खाबड़ पथ पर जाते हुए देखते रहे तथा उसकी मंगल-कामना करते रहे ।। १७ ।।

आश्चर्यजनक आनन्द से भरीपुरी मायानगरी बम्बई, अपने बड़े-बड़े उद्योगों और मूल्यवान् रत्नों से भरी हुई साक्षात् रत्नाकर की गोद में ही स्थित है। अपने ऊँचे-ऊँचे भवनों से सम्प्रति वह यक्षराज कुबेर की नगरी अलकापुरी की भी निन्दा-सी करती हुई प्रतीत हो रही है ।। १८ ।।

श्री और समृद्धि तथा सौन्दर्य से सम्पन्न अभिनेत्री सुन्दरियाँ वहीं निवास करती हैं। रजतपट पर उन्हें देखकर मुझे लगता है, जैसे रम्भा, मेनका, उर्वशी इत्यादि अप्सरायें, फिल्मोद्योग का सम्मान करने के लिए, स्वर्ग का परित्याग कर भूतल पर आ गई हों ।। १९ ।।

यही वह माधुर्य से मण्डित महानगरी है, जहाँ हिमामालिनी, नूतन, वैजयन्तीमाला, नरगिस और श्रीदेवी जैसी सुन्दरियाँ रही हैं। इनके चेहरे की एक झलक पाने के लिए रसिकजन अपने सर्वस्व को भी न्यौछावर करने के लिए सदैव तत्पर रहते हैं"—इस प्रकार की बातें बम्बईवासी लोग अपने घर आये हुये मेहमानों को उत्साहपूर्वक बतलाते रहते हैं ॥२०॥

रसमय आनन्द बिखेरने वाली अभिनेती माधुरी भी यहीं रहती है, जिसकी आँखों के सञ्चालन को देखकर मैं बहुधा आश्चर्यचकित होकर सोचता रहता हूँ कि इसकी आँखें क्या पारे से बनी हुई हैं या आकाश की बिजली ही उनमें समा गई है ? ॥ २१ ॥

इसी महानगरी में, कुबेर के खजाने से समानता करने वाली समृद्धि से सम्पन्न ऐसे नवकुबेर निवास करते हैं, जिनके एक दिन के खर्च का मुकाबला मेरी जिन्दगी भर की प्रगाढ़ परिश्रम से की गई कमाई भी नहीं कर सकती ॥ २२ ॥

सिनेमा के पर्दे पर माधुरी के हाव-भावों की जादूगरी को देखकर एक वृद्ध चित्रकार समझदार होते हुए भी मुग्ध हो गया। बार-बार उसके द्वारा अभिनीत फिल्मों और चरित्रों (किरदार) को देख-देखकर (वह इतना विह्वल हो गया कि) उसका नाम जपते-जपते ही मर गया ॥ २३ ॥

मुंबईवासी मरते समय (गंगा-जल के स्थान पर) सुरापान की इच्छा करते हैं, धन-लाभ के दाँव-पेंचों को ही सोचते-सोचते प्राण-विसर्जन करते हैं। यहाँ की भद्र ललनाएँ पति को छोड़कर कुत्तों से प्रेम करती हैं। इस प्रकार यह मुंबई नाम्नी महानगरी अनेक आश्चर्यों से परिपूर्ण है ॥ २४ ॥

तेल बेचना हो या मंजन-पेस्ट, या अन्य कोई विक्रेय वस्तु हो—नारी के नग्न शरीर का ही यहाँ बाजार में विज्ञापन किया जाता है। औरत यहाँ न माँ है, न बहन है, न बेटी है और न बहू ही है—उसकी कीमत इस नगरी में केवल दैहिक सौन्दर्य से आँकी जाती है ॥ २५ ॥

एक ओर इस नगरी में जहाँ ऐश्वर्य की पराकाष्ठा है, वहीं दूसरी ओर गरीबी भी सीमातीत है। मातः मुम्बादेवी ! एक ओर वे धनी-मानी लोग हैं, जिन्हें कीमती पलंग पर भी नींद नहीं आती, और दूसरी ओर तुम्हारी गोद में ऐसे अभागे भी हैं, जिन्हें सोने के लिए रात में केवल फुटपाथ ही मिलता है ॥ २६ ॥

एक ओर यहाँ महलों जैसे ऐसे रमणीय भव्य भवन हैं, जिनकी वास्तु रचना की निपुणता का उद्‌घोष किया जाता है। दूसरी ओर बहुसंख्यक, कबूतर के दड़बों-जैसी ऐसी खोलियाँ भी हैं, जिनके एक कमरे में सारा परिवार (बेटा-बहू, माता-पिता इत्यादि) एक साथ रहने के लिए बाध्य हैं ॥ २७ ॥

(इसी महानगरी मुंबई में गाँव से आये) उस युवक ने भी किसी बड़ी फैक्टरी की प्रबन्ध-समिति में उच्च पद प्राप्त कर लिया। ऊँचे मासिक वेतन के साथ उसे आवास और मोटर की सुविधा भी मिल गई। फैक्टरी के मालिक सेठ ने उसकी उन्नति की संभावना देखकर उसके साथ अपनी एकमात्र पुत्री का विवाह भी कर दिया ॥ २८ ॥

मुम्बई में ही पैदा हुई उसकी पत्नी सांसरिक प्रपञ्च में बहुत चतुर-चालाक थी। उसने शीघ्र ही अपने भोले और निश्छल पति को (मायामोह में) फँसा लिया। उसके धूर्त ससुर ने भी माया-मोह का इतना नाटक फैलाया, कि उसमें जल्दी ही वह अनुभवहीन ग्रामीण युवक (बुरी तरह) जकड़ गया ॥ २९ ॥

गाँव से उसके लिए जब कोइ सन्देश या चिट्ठी-पत्री आती थी, तो छिपा ली जाती थी। बातचीत में गाँव का जब प्रसंग आता था, तो उसे आगे नहीं बढ़ने दिया जाता था। इस प्रकार मुम्बई के रागरंग और चकाचौंध से भरे जीवन में समय ऐसा बीता कि जीवन का वह पूर्वार्द्ध भाग, जो गाँव में बीता था, स्वप्न-प्रसंग की तरह भूल गया ॥ ३० ॥

गाँव के बाग-बगीचे और जंगल, खुली-खुली सुगन्धित वायु, बचपन, गाँव में रहने वाली अपनी प्रेयसी, और प्रेमप्रसंग इन सबको वह मुम्बई के चाकचिक्यभरे दैनन्दिन व्यस्त जीवन को जीते हुए ऐसा भूल गया कि इनमें से किसी की भी याद उसे नहीं आई ॥ ३१ ॥

जन्म देने और पालन-पोषण करने में माँ ने जो कष्ट उठाया, शिक्षा प्रदान करने में पिता ने जो आर्थिक कष्ट झेले, राखी बाँध-बाँधकर बहन ने जो भ्रातृस्नेह प्रकट किया और छोटे भाइयों ने जो आदर और श्रद्धा का व्यवहार किया—इन सबको वह वहाँ भूल गया ॥ ३२ ॥

गाँव की मिट्टी, उस मिट्टी के साथ मोह-प्यार का बन्धन, कुमारावस्था, किशोरकाल की मित्र-मण्डली, खेल-कूद के सहचर, आदर के योग्य आदर्श गुरुजन तथा गाँव का वह विद्यालय—इन सभी को बंबइया वैभव में भटक गये उस युवक ने जल्दी ही भुला दिया ।। ३३ ।।

(मुम्बई जैसे महानगरों के) इन असखय कक्षों वाले, ऊँचे-ऊँचे, भव्य, लोहे-सीमेंट और कंक्रीट से बने वातानुकूलित भवनों ने (वास्तव में) मनुष्य को ही निगल लिया है ।। ३४ ।।

भाई ! ये महानगर हैं—यह तो भ्रान्ति है। ये तो कंक्रीट से बने हुए बड़े-बड़े जंगल हैं, जहाँ रहने वाला यन्त्ररूपी राक्षस प्रतिदिन मनुष्य और मनुष्यता का ही भक्षण करता रहता है ।। ३५ ।।

इन महानगरों में, अपनापन, सज्जनता, सहअस्तित्व और सहिष्णुता की भावना कहीं नहीं है। यहाँ तो लाभ-हानि के आधार पर ही सम्बन्ध बनते हैं। प्रेम का एकमात्र आधार है स्वार्थसिद्धि ।। ३६ ।।

प्रेम के नाम पर महानगरों में केवल कामतृप्ति ही प्रचलित है, धर्म के नाम पर केवल अपने देह की पुष्टि ही की जाती है। यहाँ आदमी प्रेम-स्नेह अथवा निर्मल समर्पण में विश्वास नहीं करता, वह तो केवल पेट भरने के लिए जीवित है ।। ३७ ।।

प्रातः और सन्ध्या के समय यहाँ लोग विभिन्न वाहनों (बसों, मोटरों और लोकल रेलगाड़ियों) से दैनिक यात्रा में इतने व्यस्त रहते हैं कि वे यह भी नहीं जान पाते कि कब शरद् ऋतु की शोभा छिटकी या वसन्त ऋतु ने फूलों की गन्ध बिखेरी ।। ३७ ।

दफ्तरों के समय से परिचालित उनकी जिन्दगी में यह जानने का भी अवकाश नहीं होता, कि कब परमप्रकाशमय सूर्य का उदय हुआ और सन्ध्या के समय कब वह अस्त हो गया ।। ३९ ।।

महानगरों में सड़कों पर इतनी प्रचण्ड 'धड़-धड़' भरा शोर होता है, कि उसे सुनकर व्यक्ति मरणासन्न-सा हो जाता है। अपने ही भीतर, प्राणों का मधुमय संगीत सुनने के लिए न तो उसके पास समय होता है और न अवसर ही ।। ४० ।।

इस विचित्र समय में: जब मशीनों का प्रयोग इतनी बहुतायत से हो रहा है, दुर्बल इन्द्रियों वाला मनुष्य भी इसमें बस एक मशीन भर बनकर रह गया है। आज यह अपने बड़प्पन की पहचान भी यन्त्रों से ही कर रहा है। इसकी प्रेमाभिव्यक्ति भी यन्त्रचालित ही हो गई है ॥ ४१ ॥

बन्धु ! इस (महानगरी मुम्बई) में धर्म उन मन्दिरों, मस्जिदों अथवा गिरजाघरों में तो है, जिनमें शङ्ख, झांझ, मंजीरे इत्यादि बाजे बज रहे हैं, या जिनके शिखर और गुम्बद बहुत ऊँचे हैं, लेकिन धर्म अब किसी के हृदय में नहीं बचा रह गया है ॥ ४२ ॥

'अर्थ' भी वहीं हैं, जहाँ वित्त-विनियोग की योजनाएँ हैं, या व्यापारिक लेन देन है, लेकिन उन भद्र परिवारों में धन का (घोर) अभाव है, जिनके भाग्य में दरिद्रता का नाच (देखना) ही निश्चित है ॥ ४३ ॥

'काम' (नामक पुरुषार्थ) भी वेश्याओं के रागरंग और नृत्य-गान तक ही सीमित है। उन घरों में वह कभी भी चरितार्थ नहीं हो पाता, जहाँ गरीबी के कारण रूप, गुण और शील (स्वभाव) से युक्त होने पर भी युवतियाँ विवाह की लग्न का अवसर नहीं पा रही हैं ॥ ४४ ॥

इस प्रकार मित्र ! इस महानगरी में चारो पुरुषार्थों का बाह्यस्वरूप गर्व-गुमान से युक्त दिखलाई देता है --यहाँ समस्त सुख विद्यमान हैं। बस केवल मोक्ष के विषय में विचार करने का कोई कारण नहीं दिखलाई देता है ॥ ४५ ॥

इस प्रकार उस तरुण ने मुंबई में, सोने के पिंजड़े में रहते हुए चुपचाप बहुत से वर्ष बिता दिये। उसके कानों के पास की केशराशि भी कुछ-कुछ सफेद हो गई। शरीर स्थूल हो गया। उसकी बुद्धिमता, प्रसिद्धि और समृद्धि भी (साथ-साथ) बढ़ती रही ॥ ४६ ॥

फिर किसी अज्ञात कारण से उसके जीवन में कुछ ऐसा घटा, जिससे उसके हृदय में एक विचित्र किस्म की बेचैनी (पर्युत्सुकीभाव) उठी। सुख के साधनों की बहुतायत होने पर भी मन की शान्ति दूर चली गई। ऐश्वर्य होने पर भी अब उसका नियन्त्रण अपने पर भी नहीं रहा ॥ ४७ ॥

उस समय उसका मन खाने-सोने से भी उचट गया। इसी मानसिक उद्विग्नता की स्थिति में, मन बहलाने के लिए वह उस समुद्र-तट पर गया,

जहाँ पानी की ऊँची-ऊँची लहरें उठ रही थीं और रत्नाकर भारत माता के चरणों को प्रक्षालित कर रहा था ।। ४८ ।।

वहाँ उसने समुद्र के रेतीले तट पर खड़े और बैठे हुए ऐसे नवयुवकों और नवयुवतियों को देखा, जो एक दूसरे के अंगों का स्पर्श कर रहे थे, हँस और मुस्करा रहे थे। धीरे-धीरे शर्मीले ढंग से प्रेमालाप कर रहे थे और अपने प्रियजनों के साथ टहल रहे थे । (उनमें से कुछ) हाथों में हाथ और आँखों में आँखें डाले हुए थे ।। ४९ ।।

मुम्बई के उस सुरम्य तट पर, जहाँ समुद्र का पानी अठखेलियाँ कर रहा था, युवतियाँ और युवक साथ-साथ चलते हुए स्नेह भरी दृष्टि से एक दूसरे से प्रेमालाप कर रहे थे। (उनमें से कुछ) बालू के घरौंदे बनाते हुए अपने भावी वैवाहिक जीवन की यथेच्छ कल्पना भी कर रहे थे ।। ५० ।।

वहीं पर कुछ अवकाश प्राप्त, ढले-गले शरीर वाले वृद्ध और प्रौढ़ व्यक्ति भी अपने पौत्रों के साथ आनन्दपूर्वक खेल रहे थे । उस समय वे वृद्ध पुरुष और स्त्रियाँ अपने (यौवनजन्य) सुखद सहवास की रातों का स्मरण करते हुए जवानी के दिनों को फिर से जीने की चेष्टा में लगे थे ।। ५१ ।।

वहाँ पर कुछ नवपरिणीत युवक और युवतियाँ उन्मुक्त रूप से केलि-क्रीड़ा करते हुए विहार कर रहे थे। अपने सहचरों के साथ प्रेमक्रीड़ा में संलग्न उन असंख्य युवक-युवतियों को देखकर वृद्धजन अपने बीते हुए यौवन को आहें भर-भर कर याद कर रहे थे ।। ५२ ।।

प्रौढ़जन वहाँ युवकों के जीवन में गर्वीले कामदेव के एकच्छत्र साम्राज्य का प्रभाव देखकर बनावटी रोष में भरकर ऊपर से तो बुरा मानते हुए उन्हें डाँट रहे थे, लेकिन भीतर-ही-भीतर परोक्षरूप से उनकी कामचेष्टाओं से स्वयं भी आनन्दानुभूति कर रहे थे ।। ५३ ।।

आन्तरिक सन्ताप से शुभ्र किरणों को लाल-लाल बनाकर सूर्य इधर, सागर में धीरे-धीरे अस्त हुआ, उधर कामदेव की कलाओं के वैभव को देख-देखकर इस काव्य का नायक भी अपने हृदय-सरोवर में ही धीरे-धीरे डूबने लगा ।। ५४ ।।

समुद्र का वह रेतीला तट रात बढ़ने पर जब जनशून्य हो गया, तब भी एक शोकातुर और सफेद कपड़े पहने चिन्तामग्न स्त्री वहाँ बैठी रही ।

उस जनशून्य समुद्री तट से उस स्त्री को न जाते हुए देखकर भावनाओं में खोया हुआ यह नायक भी किसी प्रकार उसके पास पहुँचा ।। ५५ ।।

(पुरुष)

'हे दुःखकातर देवि ! तुम कौन हो ? और इस जनशून्य तट पर अब भी क्यों बैठी हो ? तुम विश्वस्त रूप से अपने मन की पीड़ा मुझ से कह सकती हो । तुम्हारे मन की पीड़ा का कारण जानकर, मैं उसे दूर करने के लिए जो भी संभव होगा, करने का प्रयत्न करूँगा' ।। ५६ ।।

(स्त्री)

'इस एकान्त जनशून्य और वञ्चनाप्रवण स्थान पर, किसी पर भी संकट में विश्वास करने का यद्यपि कोई कारण नहीं है, फिर भी मेरे हृदय में कोई बार-बार यह कह रहा है कि सभी दुःखपीड़ित जनों के पारस्परिक विश्वास की एक समान आधारभूमि होती ही है ।। ५७ ।।

'तुम्हारे वचनों से मुझे विश्वास हो गया है कि तुमसे मैं अपनी बात कह सकती हूँ । फिर तुम्हारी बोली से मुझे लग रहा है कि तुम मेरे बचपन के (खोये हुए) मित्र हो ! गाँव से जब तुम इस महानगर में चले आये, उसके बाद हम लोगों को तुम्हारा कोई सन्देश नहीं मिला । बन्धु ! किसी से मिलना और बिछुड़ना—यह तो नियति ही निर्धारित करती है ।। ५८ ।।

'आज भी तुम्हारा वायदा मेरे मन में साक्षिरूप में भली-भाँति स्थित है । तुम्हारे आश्वासनों की प्रतीक्षा में ही मैंने बहुत-सा समय बिता दिया ।। ५९ ।।

'बाद में, घर के लोगों ने जबर्दस्ती मेरी शादी कर दी । अपने उसी पति के साथ मैंने किसी प्रकार अब तक का समय बिताया है ।। ६० ।।

'मेरे वह पति भी परसों बीमारी से अस्पताल में गुजर गये । इन विडम्बनाओं से पीड़ित होने पर भी मैं कैसे जी रही हूँ—मुझे स्वयं ही नहीं पता है ।। ६१ ।।

'अब हमारे मध्य लोकदृष्टि से निश्चित ही मर्यादा के कितने ही बन्धन विद्यमान है, फिर भी मैं तुम्हारे साथ जुड़े अपने सम्बन्ध और बिताये गये दिनों को याद करके पूछ रही हूँ ।। ६२ ।।

'यह कि, मेरे जीवन की वेदी पर शुभ आशा का पहला मंगलदीप प्रज्ज्वलित करके, तुम यहाँ बम्बई में ऐसे खो गये, कि तुम्हारा कोई समाचार तक नहीं मिला—यह बात मुझे इस समय भी कचोट रही है ॥ ६३ ॥

'नदी के दोनों किनारे यद्यपि समानान्तर एक दिशा में चलते जाते हैं, लेकिन वे कहीं भी, किसी भी प्रकार से आपस में नहीं मिल पाते ॥६४॥

'बहुत से लोग (स्त्रियाँ और पुरुष दोनों ही) बिना विवाह किये ही सुखपूर्वक कालयापन करते रहते है। और यहीं ऐसे भी लोग हैं, जिनके जीवन का सौभाग्य विवाह करके भी नष्ट हो जाता है ॥ ६५ ॥

'यहाँ लोग अपने प्रेमी या प्रेयसी से मिलते हैं, अलग होते हैं और फिर मिल जाते हैं। बाढ़ में फँसी नौका के समान यहाँ हमारा मिलना एक संयोग भर ही है ॥ ६६ ॥

'यही मेरी दुःखान्त कथा है। सखे! इसके आगे मुझे कुछ नहीं कहना है। मेरा तुमसे यहाँ मिलना भी विधाता का विचित्र विधान ही है ॥ ६७ ॥

'मेरे बचपन के बन्धु! तुम अब अपनी बात बतलाओ। क्या तुम्हें अब भी कभी हमारे नाम की याद आती है? तुम्हारे जीवन में तो सुख-ही-सुख है—ये यादें तो तुम्हें शायद दुःख ही पहुँचायेंगी' ॥ ६८ ॥

(पुरुष)

'कल्याणि! तुमने जो कुछ कहा, वह सब मैंने सुना। चिन्तातुर होते हुए भी उसका अभिप्राय समझने में मैं समर्थ हूँ। खिन्न मानसिक अवस्था में आज तुम्हें पाकर मेरा मन न जाने क्यों बेहोश-सा होता जा रहा है ॥६९॥

धीरे-धीरे दिनों और महीनों को पार करके समय बीत जाता है। पृथ्वी पर सुखद वसन्त ऋतु के बाद संतापकारी ग्रीष्म ऋतु का पदार्पण होता है। सुहृज्जन विभिन्न कारणों से बिछुड़कर दूर चले जाते हैं, लेकिन प्रेम की भावना, मन से बार-बार निकाली जाने पर भी, कभी नहीं निकल पाती ॥ ७० ॥

वर्षा ऋतु बीत जाती है, सरोवर का अगाध जल तेजी से सूखने लगता है। एक-एक करके पक्षिसमूह भी सरोवर का तट छोड़कर आकाश में उड़ जाते हैं। लेकिन किसी थके हारे पथिक ने सरोवर के पास से गुजरते समय, पुण्डरीक की जिस सुगन्ध का आस्वाद लिया था, उस सुगन्ध की स्निग्ध स्मृति, सब कुछ चले जाने पर भी (मनसे) नहीं जाती ।। ७१ ।।

रूप चला जाता है, उम्र बीत जाती है, यह शरीर भी क्षीण से क्षीणतर होता जाता है। आदमी के चेहरे से कान्ति चली जाती है, मनसे भ्रान्तियाँ भी निकल जाती हैं, कुटुम्बीजन उन्मुक्तरूप से इधर-उधर चले जाते हैं, लेकिन वहुत समय बीत जाने पर भी हृदय में परम तपस्या कर रही सोई हुई स्मृति मन से नहीं निकलती ।। ७२ ।।

मैं अब प्रौढ हो गया हूँ, घर में पत्नी भी वृद्धावस्था से पीडित है। सभी सन्तानें वयस्क हो गई हैं। ऐसा कोई भोग नहीं है, जो भोगा नहीं। फिर भी, अपने नवयौवन में मैंने गुप्तरूप से जो प्रथम प्रेम किया था, उसकी स्मृति आज भी तत्क्षण बिजली के समान मन में कौंध जाती है ।। ७३ ।।

अब तुम्हारी सुपरिचित तथा खिलती हुई मुस्कानवाले मुख को बार-बार याद करके, भावलोक में गूँजते हुए तुम्हारे प्रेमपगे वचनों को सुन-सुन करके तथा तुम्हारी सेवा-भक्ति के स्मरणपूर्वक ही विगत एकान्तनिष्ठ समय बीत गया—और इसी प्रकार जीवन का शेष समय भी मात्र तुम्हारी स्मृति के सहारे बीत जाएगा ।। ७४ ।।

हम दोनों के बीच कितने (सैकड़ों) योजनों के मार्ग की दूरी है, वे सभी रास्ते बड़े दुर्गम हैं, फिर बीच में बहुसंख्यक बाधाएँ हैं, लोगों का भय है, कभी समाप्त न होने वाला अन्याय है—लेकिन इन सभी का अतिक्रमण कर जाने वाली तुम्हारी स्मृति मुझे निरन्तर तुम्हारे निकट बनाये रखती है ।। ७५ ।।

बचपन अपने क्रम से चला जाता है, शरीर की वह पुरानी चपलता भी चली जाती है। खेल-कूद के साथी विमुख होकर दूसरे-दूसरे शहरों में चले जाते हैं। लेकिन कभी चोरी से आम के बाग में आम का जो एक टिकोरा तोड़ा था, और उसके साथ क्रोधित माली की गालियाँ खाई थीं—उस टिकोरे के स्वाद की स्मृति तो आज भी बनी है ।। ७६ ।।

यहाँ मैंने कितनी बार मुख-सुरा पी—इसकी याद अब नहीं है। (कितने) खिले हुए मुखों का चुम्बन लिया—यह भी याद नहीं है—लेकिन तुम्हारे सुन्दर मुख का चुम्बन केवल एक बार मैंने दूसरे कमरे में चोरी से जो किया था, तुम्हारे उस अधर-चुम्बन की स्मृति आज भी मेरे मन का चुम्बन कर रही है ॥ ७७ ॥

तुमने मुझे छोड़कर दूसरे नये सहचर का जीवन में वरण कर लिया; तुम्हारे द्वारा परित्यक्त यह व्यक्ति लोकप्रवाद के भय से परिचित है, इसीलिए मैंने तुम्हारे समस्त उपहारों को (घर से) हटा दिया था, लेकिन तुम्हारी इस स्मृति को मैं नहीं हटा सका—क्योंकि वस्तुओं के संग्रह से सब कुछ निकल जाता है—लेकिन नहीं निकल पाती है, तो वह है स्मृति ॥ ७८ ॥

किसी ने स्वर्गगत सुधा को अत्यन्त मधुर बतलाया है लेकिन पृथ्वी पर प्रेयसी का अधर उसकी मधुरता का अतिक्रमण कर जाता है। परन्तु जिसने एक वार भी तुम्हारी मधुरता का आस्वादन कर लिया है, उसे तो समस्त मधुर वस्तुएँ नीम जैसी कड़वी लगती हैं ॥ ७९ ॥

विविध स्मृतियों के इस एलबम में स्मृतियों का सुदीर्घ संग्रह है। इनमें से कुछ कोमल स्मृतियाँ हैं, जिनमें हृदय-व्यापार की लीलाएँ संजोई हुई हैं, लेकिन कुछ स्मृतियाँ उन शहीदों की भी हैं, जिन्होंने रणभूमि में और विप्लव में उछल-उछलकर स्वतन्त्रता-यज्ञ की अग्नि-वेदी में सहर्ष अपने प्राण न्योछावर कर दिये ॥ ८० ॥

मैंने शास्त्रों की समीक्षा की है, विविध विद्याओं का प्रगाढ अनुशीलन किया है और गुरु-कृपा से मुझे बार-बार विमल कीर्ति का लाभ भी हुआ है। लेकिन बचपन में गुरु जी ने एक चपेटा (तमाचा) कभी धीरे से लगाया था, उसकी पवित्र स्मृति प्राणों में आज भी उन्माद भर देती है ॥ ८१ ॥

खेलकूद का आनन्द बचपन के साथ ही चला जाता है। युवावस्था में व्यस्ततावश खेलने का अवसर ही कहाँ मिल पाता है? यद्यपि आज बार-बार (दूरदर्शन इत्यादि पर) विभिन्न क्रीड़ाएँ दिखाई देती हैं, लेकिन बचपन में खेले गये 'गुल्लीडण्डा' के खेल की याद मन से नहीं जाती ॥८२॥

गाँव के वाहर स्थित खेल का वह विशाल मैदान, खेलने के लिए इकट्ठे हुए बालकों की मित्र-मण्डली, शोर-सराबा, अपनी पारी के लिए लड़ते हुए कुछ प्रतीक्षारत खिलाड़ी—आज भी अपने सामने खेलते हुए खिलाड़ियों को देखकर उस सबकी याद मन में उभर ही आती है ।। ८३ ।।

आम तो इतना स्वादिष्ट होता है कि उसे रसाल कहा गया है। अंगूर भी बड़े रसीले होते हैं। अनार के स्वाद का क्या कहना ! और केलों की मिठास तो सर्वोपरि होती ही है। किन्तु बचपन में, मैंने तुम्हारे साथ विद्यालय के प्राङ्गण में जिस खट्टी इमली का मजा लिया था, उसके स्वाद को तो आज भी नहीं भुला पा रहा हूँ ।। ८४ ।।

तुम्हारी उन आँखों की याद आज भी अजस्र रूप से आती रहती है, जो निर्मल सलिल से परिपूर्ण गहरी शान्त झील के सदृश सुशोभित होती हैं, जिनके बीच में दोनों पुतलियाँ खिले हुए नीलकमलों के सदृश लगती हैं। प्रेम के आनन्दामृत से भरी हुई इन आँखों में तो कभी मुझे सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड दिखलाई दे जाता था ।। ८५ ।।

तुम्हारी पलकों की वह पङ्क्ति, जो कभी ऊपर उठ जाती थी, फिर नीचे जाती थी, चारों ओर संचरण करती रहती थी—जिसकी समानता पानी में लहराते हुए शैवाल कीडा से की जा सकती थी—और कभी-कभी जो आँखों की गहरी झील में अपने आप निमग्न हो जाती थी, उसकी याद मुझे आज भी है ।। ८६ ।।

तुम्हारी वह दृष्टि जो दिशाओं में इन्द्रधनुष का विस्तार-सा कर देती थी, बिना तलवार के, उन्मेष मात्र से ही एक झटके में सामने पड़े व्यक्ति का हृदय चीर देती थी, फिर संकेतों से ही अपने अभिप्राय को विदग्धतापूर्वक अभिव्यक्त कर देती थी, तुम्हारी उस दृष्टि की याद न चाहते हुए भी, बरबस उभर रही है ।। ८७ ।।

शास्त्रीय दृष्टि से कुछ आचार्यों ने वाङ्मय में अभिधा को सबसे बड़ी शब्दशक्ति बतलाया है, कहीं-कहीं आचार्यों ने बहुत प्रकार से लक्षणा का निरूपण किया है। शिष्टजनों ने ध्वनि की महिमा को ही सर्वोपरि कहा है, लेकिन इस सन्दर्भ में मेरा अभिमत तो यह है कि तुम्हारी दोनों आँखें व्यंग्यार्थ को जिस गहराई से अभिव्यक्त कर देती हैं, उसे कौन भुला सकता है ? ।। ८८ ।।

(माध्यमिक विद्यालय में) पढ़ते समय कक्षा में बराबर-बराबर दूरी पर विविध प्रकार ही छात्रों द्वारा बोली गई अव्यक्त ध्वनियों का क्रम, पीछे बैठे हुए लड़कों के द्वारा मुँह घुमाकर गुरु जी का उपहास, तथा हम दोनों की वे नटखट प्रवृत्तियाँ, उन सभी चेष्टाओं को प्रतिदिन याद करके मेरा मन नहीं अघाता ।। ८९ ।।

मैंने तीर्थयात्राएँ कीं, मठों का मन्थन किया, साधुओं की सेवा की और विभिन्न धर्माचार्यों की पूजा की लेकिन अब उनका विस्मरण हो गया है। लेकिन बचपन में, गाँव के टूटे-फूटे शिवालय में सन्ध्या-आरती के समय स्तोत्र-पाठ का मधुर स्वर आज भी स्मृति-पटल पर विद्यमान है ।। ९० ।।

यह संसार एक नाटकशाला है, यह बात सुप्रसिद्ध ही है। हम सभी इसमें अपना-अपना अभिनय करते हुए विभिन्न प्रकार के नाच, नाच रहे हैं। किन्तु बचपन में, रामलीला में, मैंने कभी राम जी की सेना में वानर का जो अभिनय किया था, अब भी वह नहीं भूलता है ।। ९१ ।।

गाँव का वह कच्ची मिट्टी से बना घर, बरसात का मौसम, पानी और कीचड़ से भरी हुई गँवई गलियाँ, घर के हर कमरे में पानी का चूना-टपकना, और आधी रात का समय कभी मुझे और कभी कथरी को भीगने से बचाने का प्रयत्न करती हुई माँ का एक कोठरी से दूसरी कोठरी में बार-बार जाना—यह सब मुझे आज भी याद है ।। ९२ ।।

गाँव के उत्तर में पानी से लबालब भरा पोखर, दक्षिण दिशा में बहती नदी, पूर्व में भी पानी से भरा सरोवर—जो साक्षात् दूसरा पुष्कर ही प्रतीत होता था। गाँव के पश्चिम में आम के पेड़ों का कृष्ण-श्याम वर्णी बाग और बरसात में बिल्कुल टापू-से लगने वाले अपने उस गाँव की स्मृति हृदय में आज भी विद्यमान है ।। ९३ ।।

हेमन्त की जल्दी समाप्त न होने वाली और दुर्भाग्य की तरह लम्बी रात, सांझ को आग तापने के लिए चारों ओर इकट्ठे बैठे लोग, जिनकी आँखों से धुएँ के कारण पानी बराबर बहता रहता था, रात में गन्ने के रस में पकी हुई मीठी-मीठी रसावर (खीर), यह सब मुझे आज भी भली-भाँति याद है, जब मैं शीतनियन्त्रित भवन में निवास करता हूँ ।। ९४ ।।

गोबर के कण्डों की आग पर मिट्टी की हांडी में पका गाढ़ा-गाढ़ा दूध, जौ के आटे से बनी मुलायम रोटियाँ, साथ में सरसों का साग, और ऊपर से आयुष्यवर्धक घर का निकला घी—इस महानगरी मुम्बई में, आज भी (किसी होटल में) खाने के मेनू पर विचार करते समय वे सब चीजें नहीं भूलतीं ।। ९५ ।।

जहाँ के कुओं में स्वच्छ-सुपेय जल मिलता है; प्रदूषण रहित, स्वास्थ्यप्रद निर्मल वायु जहाँ अपेक्षाकृत अधिक बहती है; पीपल, बरगद और नीम के पेड़ों से सुशोभित अपने उस गाँव की बार-बार याद करते हुए ही इस महानगरी के जहर को मैं सेवन कर रहा हूँ ।। ९६ ।।

प्रतिदिन पति के मङ्गल-कल्याण और आयुष्यवर्धन के लिए नाना प्रकार के व्रत-उपवास करती हुई माँ की याद आज भी मुझे है। करवाचौथ का व्रत जिस दिन वे करती थीं, उस दिन मुझे चन्द्रोदय का ज्ञान करने के लिए ऊपर अटारी पर भेजा जाता था। वहाँ अटारी पर खड़े-खड़े पेड़ों के बीच से हर्षोत्कर्षपूर्वक चन्द्रमा के उदित होने की स्मृति मन में आज भी है ।। ९७ ।।

भ्रातृद्वितीया (भाई दूज) के उस उत्सव की स्मृति मुझे आज भी है, जब बहन के घर में भाई, विघ्नों के बड़े-बड़े व्यूहों को पार करके जाता था; बहन के घर में जौ के दानों, गोबर, दूर्वादलों और बेरी इत्यादि के काँटों से प्राकार जैसा बनाया जाता था, उसी में बैठाकर बहनें भैयादूज के दिन भाई के माथे पर टीका लगाकर (मिठाई खिलाती थीं) ।। ९८ ।।

(अपने) गाँव में मनायी जाने वाली होली के वे मधुमय रीति-रिवाज मुझे (आज भी) स्मरण हैं, जिनमें अनियन्त्रित तरुण-मण्डली अपने मन की सारी गाँठें खोल देती है, रंग, पानी और कीचड़ से सराबोर युवतियाँ निःसंकोच घरों में आती-जाती हैं। बूढ़े भी नौजवानों के साथ फिर से नई जवानी के दिनों की अनुभूति करते हैं ।। ९९ ।।

क्या गाँव के लोग आज भी छोटे-छोटे विवादों के कारण मुकदमेबाजी करने के लिए कचहरी के चक्कर लगाया करते हैं ? पञ्चायत के रूप में कार्यरत गाँव के प्रमुख पञ्च लोग, जो प्रपञ्च में बड़े चतुर होते हैं, आज भी क्या पीपल के पेड़ के नीचे न्याय के नाम पर ज्यादातर न्याय का नाटक ही किया करते हैं ? १०० ।।

प्रिये ! क्या (मेरे) पिता जी के मुख पर, चन्द्रमा की कला के समान पूर्ववत् (सदाबहार) मुस्कान बनी रहती है ! बाबा के गले से क्या आज भी वैसी ही कष्टकारक खाँसने की आवाज निकलती रहती है ? और माँ के घुटनों और जोड़ों में गठिया बाई का जो दर्द पहले होता रहता था, क्या अब भी वह बना रहता है ? कल्याणि ! इन सब बातों के विषय में तुम मुझे जानकारी दो—क्योंकि मेरा मन चिन्ता से अत्यन्त कातर है ॥ १०१ ॥

(नारी)

'सखे ! तुम मेरे तरुणाई के दिनों से ही, अतएव पुरातन बन्धु हो। पहले तुमने मुझ से अत्यन्त निश्छल प्रेम भी कभी किया था, इसलिए तुमसे मैं सब कुछ सच-सच ही कहूँगी। मेरे द्वारा कहे गये समाचार तुम्हें प्रिय लगें या अप्रिय तुम सब कुछ सुनने के लिए तैयार हो जाओ, क्योंकि समझदार लोग क्या करना है और क्या नहीं करना है— यह तय करने से पहले समानभाव से समाचारों को सुन लेते हैं ॥ १०२ ॥

'पितामह के सदृश वृद्धजनों का यदि स्वर्गवास हो जाता है, तो वह विशेष चिन्तनीय नहीं है, क्योंकि कल या परसों उन्हें (स्वर्ग) जाना ही है। मेरे मन को दुःखी करने वाली बात तो यह है कि तुम्हारे पिता जी का पुत्रवियोग से पीड़ित होने के कारण निधन हो गया है ॥ १०३ ॥

'तुम्हारी माता जी का शरीर रोग से जर्जर है। वृद्धावस्था है। कुटुम्ब में बहुत थोड़े लोग बचे हैं। घर गिरने-गिरने को है। तुम्हारे दोनों भाइयों को उनकी कोई चिन्ता नहीं है—वे अपनी पत्नियों के प्रेम में ही खोये हुये हैं। घर के भण्डार में न अन्न रह गया है और न बर्तन–भाड़े ही बचे हैं। दरवाजे पर बँधे पशु एक-एक करके मर गये हैं। खेती-किसानी तो भगवान् के ही भरोसे रह गई है। फिर भी तुम्हारी माँ सब कुछ सहन करने पर भी धरती की तरह जैसे-तैसे जीवित हैं' ॥ १०४ ॥

इस करुणाकलित समाचार को सुनकर इस काव्य का नायक शोकातुर होकर भूमितल पर गिर पड़ा। फिर उठा तो विलाप करने लगा और अपनी स्वार्थभरी जिन्दगी के पृष्ठों से कुछ उलट-पुलटकर पढ़ने लगा।

॥ १०५ ॥

'अरे कल्याणी ! मेरा जन्म लेना ही व्यर्थ हो गया। मेरे जन्म का कोई फल (मेरे माता-पिता या परिवार को) नहीं मिला। हाय ! मैंने गाँव में लौटकर अपने माता-पिता तथा कुल-परिवार का कोई हित-साधन ही नहीं किया !! ॥ १०६ ॥

'अरे ! मेरी इस प्रकार की स्वार्थपरक प्रवृत्ति हो गई ! मेरा जीवन तो निन्दा का ही पात्र है। मेरी ही लापरवाही से पिता जी दिवङ्गत हो गये और माँ आज मरणासन्न स्थिति में हैं ॥ १०७ ॥

'गाँव के लोग यह शुभाशा करते रहते हैं कि पढ़ने-लिखने के बाद गाँव का युवक गाँव में ही लौटकर हमारा "हित-साधन करेगा", लेकिन उनकी यह शुभेच्छा केवल प्रतीक्षा भर बनकर रह जाती है (क्योंकि विद्या-ध्ययन के बाद गाँव के युवक गाँव में लौटते ही नहीं हैं)' ॥ १०८ ॥

इस प्रकार बार-बार वह जब बोलता ही जा रहा था, तभी मध्याकाश में शीतांशु चन्द्रदेव पहुँच गये। उस नायक ने भी नायिका के हाथ को अपने हाथ में लेते हुए वहाँ से उठकर चलने के लिए पद-निक्षेप किया ॥ १०९ ॥

## (कवि-परिचय)

'ओम्' जिसके नाम के प्रथम पद के रूप में शुभता में वृद्धि करता रहता है, वह ओम्प्रकाश नामक विद्योपजीवी व्यक्ति माता कृष्णाकुमारी और पिता पं० केशवराम का पुत्र है। 'पाण्डेय' उसका आस्पद है। वैदिक होते हुए भी वह जड़ता के अन्धकार से मुक्त है। उसकी अब तक की समस्त अवस्था देववाणी संस्कृत की सेवा-आराधना में ही बीती है।

रामानुज श्री लक्ष्मण के द्वारा स्थापित लखनऊ महानगर में, गोमती के आकर्षक तट पर स्थित विश्वविद्यालय में अध्ययन-अध्यापन करते हुए जिसने कविता और अन्य कलाओं में सहृदयता प्राप्त की है उसी कवि ने इस काव्य की रचना की है, जिसका अध्ययन सहृदयजनों को अपने प्रिय अथवा प्रेयसी के साथ करना चाहिए।

—०—

# शुद्धिपत्रम्

| पृष्ठे | पद्य-संख्या | अशुद्धम् | शुद्धम् |
|---|---|---|---|
| १० | ६ | माध्यमं: | माध्यमैर्हि |
| ११ | ९ | भो न दृश्यते | नभो दृश्यते |
| ११ | ११ | कृषीवलमुता: | कृषीवलसुता: |
| १३ | २३ | क्वक्चित्तम् | क्वचित्तम् |
| १३ | २३ | जयक्रमे | जपक्रमे |
| १६ | ३७ | स्वमुदरम्भणाय | स्वमुदरम्भरणैक |
| १७ | ३० | तीव्रं | तीव्रम् |
| १८ | ४८ | सिग्धु | सिन्धु |
| २१ | ५९ | साक्षित्ब | साक्षित्व |
| २४ | ७५ | मागस्य | मार्गस्य |
| २४ | ७६ | चौर्यादामवने | चौर्यादाम्रवने |
| २५ | ८० | सुकोमला | सुकोमला हि |
| २५ | ८२ | साधं | सार्धं |
| २६ | ८५ | व्रह्माण्ड | ब्रह्माण्ड |
| २७ | ९२ | वर्षतं | वर्षर्तु |
| ३० | १०४ | सर्वंसंहा | सर्वंसहा |

